५

# मृत्युंजयी रवीन्द्रनाथ

[ १ ]

संवत् २००४ में सावन के महीने में कविवर रवीन्द्रनाथ ठाकुर हमें सदा के लिए छोड़ कर चले गए थे। वे उन महापुरुषों में थे जिनकी वाणी किसी विशेष देश या सम्प्रदाय के लिए नहीं होती, बल्कि जो समूची मनुष्यता के उत्कर्ष के लिए सत्य का मार्ग बताती हुई दीपक की भाँति जलती रहती है। अपने जीवन-काल में उन्होंने नाना भाव से मनुष्य की संकीर्णता को शिथिल करने के लिए उस पर बार-बार आघात किया था। देश का, जाति का, राष्ट्र का और धर्म का अभिमान मनुष्य को संकीर्ण-से-संकीर्णतर बनाते जा रहे हैं। उन्होंने समय रहते उन लोगों को सावधान करना चाहा था जो इन संकीर्णताओं को उत्तेजना दे रहे हैं और जो इन्हें पाल-पोस कर बढ़ाते जा रहे हैं। यद्यपि सर्वगर्वित सिंहासनों तक उनकी वाणी पहुँच नहीं सकी और उनकी जीवितावस्था में ही संसार दो-दो बार विश्व-युद्ध की भयंकर विभीषिका का शिकार हो गया, तो भी वे हार माननेवाले नहीं थे। चलते चलते भी वे कह गए थे— नागिनियाँ चारों ओर ज़हरीले निःश्वास छोड़ रही हैं, इस समय शान्ति की ललित वाणी दारुण परिहास-सी सुनाई देगी। फिर भी मैं उन लोगों को पुकार जाता हूँ जो घर घर (मनुष्य के भीतर वर्तमान) दानव से जूझने की तैयारी कर रहे हैं। इनका सारा जीवन मनुष्य को उसकी महिमा के प्रति सचेतन करने का प्रयास है, संकीर्ण राष्ट्रीयता और धार्मिकता को शिथिल करने के लिए महान संघर्ष का प्रयास है और मनुष्य में प्रेम, सौजन्य और भ्रातृभाव को उद्बुद्ध करने का प्रयत्न है।

वे मूलत कवि थ । इस ससार के स्त्री-पुरुषो के परिश्रममय जीवन ने उन्हे बहुत आकृष्ट किया था । व मनुष्य को उसकी समस्त वचना और वविध्या के साथ प्यार करते थे । बहुत पहले अपने विश्वमोहन प्रभु को सबोधन करके उन्होने एक बार कहा था— हे नाथ तुम्हारे ससार की रुलाई और हसी मुझे विचित्र भाषा म बुलाया करती हैं। तुम्हारी सृष्टि के य पुरुष और य स्त्रियाँ न जाने कितनी वेदना की डोरियो से और वासना के आकर्षणो स मुझ चारो ओर खीच रहे हैं। हे नाथ वीणा की भाति मैं अपने इस मुग्ध मन को तुम्हारी गोदी म सौंप देता हू । इसके मोह रूपी सकडो तारो पर आघात करके तुम अपना विचित्र सगीत मुखरित करो ।

मनुष्य के इसी विचित्र प्रेम द्वारा प्रभावित वह विशाल साहित्य है जिसे हम आजकल रवीन्द्र-साहित्य कहते हैं। काव्यो नाटको कहानियो गानो निबधो व्याख्यानो और प्रवचनो के माध्यम से नाना विचित्र सुरो और नाना विचित्र भावो म यह मानव प्रेम उद्वेल हो उठा है। भजन पूजन साधना आराधना-जैसे पवित्र नामो की खाल ओढ कर भी मनुष्य ने मनुष्य के अपमान का आयोजन किया है। रवीन्द्रनाथ ने बार-बार इस का विरोध किया है। ऐसे व्यवहारो से उनका हृदय जल उठता था। भाषा म उस ज्वलन्त हृदय का उद्दीप्त प्रकाश रह गया है

अरे ओ भलेमानस क्यो तू देवालय का दरवाजा बद कर के उसके कोने मे पडा हुआ है ? अरे रहने दे अपने इस भजन और पूजन को ध्यान और आराधना को । अपने मन से अधेरे म छिपा हुआ तू चुपचाप किस की पूजा कर रहा है ? जरा आख खोलकर देख तो भला देवता तेरे घर म नहीं हैं। वे वहाँ चले गए हैं जहा किसान मिटटी तोड कर हल जोत रहा है जहाँ मजदूर बारह महीने पत्थर काटकर रास्ता तयार कर रहा है। व धूप और पानी म सब के साथ हैं। उनके दोनो हाथो म धूल लगी हुई है। भलेमानस तू भी उन्ही के समान इस पवित्र

वस्त्र को फेंक कर धूल म उतर आ । रहा द अपनी ध्यान धारणा, पडी रहन दे फूलो की डलिया, फट जान दे इस शुचि-वस्त्र को लगने दे इस शरीर म धूल और बालू । ऐसा हो कि उनके साथ कर्मयोग म एक होकर तेरा पसीना चुए ।

वे कल्पना विलासी कवि नहा थे । मनुष्य की वेदना न बार-बार उनके कोमल हृदय पर आघात किया है । व दीन और दलित के कठ की वाणी को सहस्रगुण शक्ति देकर मुखरित कर सके थ , क्योंकि उनकी वेदना उन्हें व्याकुल कर देती थी । अपनी एक अत्यत प्रसिद्ध कविता म इस व्याकुल कवि ने मेघ के-से गभीर स्वर म पूछा है— कहाँ आग लगी है ? किसका शख बज उठा है जगत्-जन का जगाने के लिए ? कहा के क्रन्दन से शून्यतल ध्वनित हो रहा है ? और उन्होंने स्वय उत्तर दिया है— स्फीतकाय अपमान अक्षम पुरुषो के वक्ष स्थल से रक्त शोषण करके पान कर रहा है—शाखा मुखा स । स्वार्थ स उद्धत अविचार वेदना की खिल्लियाँ उड़ा रहा है । सकुचित भीत त्रीत दास छद्मवेश म छिप रहा है । वह जो खडा है—सिर नीचा किए हुए—मूक हो कर, उसके म्लान मुख पर केवल सकडो शताब्दियो की वदना की करुण कहानी लिखी हुई है उसके कधो पर जितना ही भार लदता जाता है ढोए चलता है मन्द गति से—जब तक कि उसमे प्राण है , इसके बाद दे जाता है अपनी सतान को—पीढी-दर-पीढी ! अदृष्ट की निन्दा नहीं करता देवताओं को याद करके नही कोसता, मनुष्य को दोष नही देता, अभिमान करना नही जानता केवल दो दाने खाट कर किसी प्रकार कष्ट क्लिष्ट प्राणो को बचाकर रख देता है । वही अन्न जब कोई छीन लेता है गर्वान्ध निष्ठुर अत्याचार जब उन प्राणो पर आघात पहुचाता है तब वह नही जानता कि किसके दरवाजे पर सविचार की आशा ले कर जा खडा होगा । दरिद्र के भगवान को एक बार पुकार कर चुपचाप मर जाता है ।

कवि ने गभीर निर्घोष म मानो वतमान युग के कवि को चेताते

हुए कहा— "हाँ, सब कुछ त्याग करना ही भाग्य में लिखा होगा—यहाँ सब आनन्द पूर्ण भाग था। स्वर्ग में आना या नहीं करना होगा। यह पुकार पर करना होगा। दूर रहे तो हो जाओ, फिर बार फिर पुकारो! जिसके भय से तुम दूर रहे हो, वह उपाधी तुम से कहीं अधिक कमजोर है। तुम जानते नहीं कि वह भाग गया होगा—जब ही तुम उसके सामने तन कर खड़े हुए कि वह राह के कंकड़ की भाँति मसल और पाँव से दुबक कर रह जायगा। देवता उससे विमुख है—साथ नहीं है उसका सहायक—वह तो केवल मन से ही बड़ी-बड़ी बातें किया करता है किन्तु मन ही मन अपनी हीनता को खूब पहचानता है! अतएव हे कवि उठ आओ! यदि तुम्हारे अन्दर केवल प्राण ही बाकी हो तो उन्हें ही साथ लेते आओ—(वही क्या कम है)—उन्हें न्यौछावर कर दो। बड़ा दुःख है—बड़ी व्यथा है—सामने कष्ट का संसार फैला हुआ है। बड़ी ही दरिद्र है—शून्य है—क्षुद्र है—अन्धकार में बद्ध है। उसे अन्न चाहिए—प्राण चाहिए—आलोक चाहिए, चाहिए मुक्त वायु, बल, स्वास्थ्य—आनन्दोज्ज्वल परमायु और चाहिए साहस से चौड़ी छाती। इसी दीनता के बीच हे कवि एक बार ले तो आओ स्वर्ग से विश्वास की छवि!

रवीन्द्रनाथ उन लोगों में नहीं थे जो संसार को माया समझने में आनन्द पाते हैं और उसको त्याग करने की सलाह देते हैं। मनुष्य इसलिए बड़ा है कि उसमें दया, माया है, प्रीति और ममता है। देवता के मन्दिर में बैठा हुआ प्रवीण भक्त जब मनुष्य की अवहेलना करता है तो वह वस्तुतः देवता को ही द्वार से लौटा देता है। रवीन्द्रनाथ ने इसे एक कथा के रूप में इस प्रकार कहा है— संसार से वैराग्य लेनेवाला एक वैरागी गंभीर रात्रि में बोल उठा, "आज मैं इष्टदेव के लिए घर छोड़ दूँगा—कौन मुझे भुलाकर यहाँ बाँध रहा है?" देवता ने कहा, "मैं!" उसने नहीं सुना। नींद में डूबे शिशु को छाती से चिपटाकर प्रेयसी शय्या के एक किनारे सो रही थी। वैरागी ने कहा, "ए माया की छलना, तू कौन है?" देवता बोल उठे, "मैं!" किन्तु किसी ने नहीं

सुना। शय्या पर से उठकर वैरागी ने पुकारा—प्रभो ! तुम कहाँ हो ? देवता ने उत्तर दिया—यहाँ ! तो भी वैरागी ने नहीं सुना। स्वप्न में माता को पास लिए सो रही थी—देवता ने कहा—'लौट आओ।' वैरागी को यह वाणी भी नहीं सुनाई दी। अंत में लंबी साँस लेकर देवता ने कहा—हाय मेरा भक्त मुझे छोड़कर कहाँ चला !

'सफलता' नाम के कविता-संग्रह में एक और आकर्षक कविता है। एक साधु स्वर्ग गए। उनकी धारणा थी कि यौवन में तो उन्होंने पुण्य किया ही नहीं है जो-कुछ साधना है, वह अंतिम जीवन में ही हुई है। पर श्रीचित्रगुप्त के यहाँ खाते में बिलकुल उलटी बात दिखाई दी। वस्तुत यौवन-काल के पुण्यों से ही हिसाब का पन्ना भरा हुआ था। साधु हैरान था कि यौवन में उसने पुण्य किया ही कहाँ ! उसने तेज होकर पूछा—देव यौवन के पृष्ठ पर पूजा के हिसाब में आपने इतना पुण्य कैसे लिख डाला ? चित्रगुप्त हँसकर बोले—'समझाना जरा कठिन है। जिसे प्रेम कहा जाता है उसी का नाम पूजा है।

रवीन्द्रनाथ भारतीय स्वाधीनता के लिए जूझनेवालों में अपने ढंग के अकेले ही महापुरुष थे। उन्होंने बार-बार याद दिलाई है कि बंधन बाहर का नहीं भीतर का है। यह जो पद-पद का भय है लोक से परलोक से राजा से मुसाहिब से मरण से दारिद्र्य से बार-बार भीत होना है यही हमारी सबसे बड़ी समस्या है। उन्होंने बार-बार अपने प्रभु से प्रार्थना की थी कि यह जो भीति का जंजाल है वह छिन्न हो जाय मनुष्य की हीनवीर्य जो अवनति है वह दूर हो जाय, भीतर का जो कठोर मनोबंधन है वह कट जाय। आज शायद उनकी इस प्रार्थना को याद करने की आवश्यकता सबसे अधिक है

इस अभागे देश से हे नाथ मंगलमय
करो तुम दूर सब भवजाल ओछे
छिन्न कर दो लोक से नृप से, मरण से, भीति का जंजाल

चूर्ण विचूर्ण कर दो दृढ़ यह पाषाण का-सा भार
दुर्बल-दीन कर्माम्बुज—विपर्यय व्यथा की मार
यह अवनति सदा की धूलितल में
यह कठिन अपमान अपना हो निमेष निमेष
यह दासत्वकी शृंखला भीतर और बाहर की
सदा डरते हुए करना प्रणति नत नत पदों की
यह चिर अपमान मानव-दर्प का,
हतगर्व मर्यादाजनित धिक्कार
लज्जाराशि बहुदाकार—
कर दो चूर्ण ठोकर मार
दो अवसर कि नभ प्रत्यूषा बला में उठाए सिर
ग्रहण कर सके निज निश्वास मुक्त बयार में
देख सके यह निस्सीम परम व्योम का आलोक—
दृप्त अशोक!

[ २ ]

सहजभाव रवीन्द्रनाथ के काव्य का एक प्रधान स्वर है। मनुष्य मनुष्य को मनुष्य की दृष्टि से देखे यही सहज भाव है। केवल अतीत के स्तूपाकार संचित जंजालों के भीतर से मनुष्य की प्रगति का मूल्य नहीं आंका जा सकता और केवल वर्तमान के अस्थिर चकाचौंध के भीतर से देखकर ही उसे समझा जा सकता है। दोनों प्रकार के लोग अपने-अपने ढंग से मनुष्य की नवीन गति देखकर कुढ़ा करते हैं। परन्तु महाकाल देवता बहुत निर्मम और कठोर हैं। न जाने कितने अतीत के व्यर्थ मोहों को रौंदते हुए वे आगे बढ़ रहे हैं और न जाने कितने वर्तमान के शक्ति मदमत्त लोगों की तनी भृकुटियों की उपेक्षा करते हुए बढ़ते जा रहे हैं। अपने एक गान में उन्होंने गाया है

ना भाई यह नहीं होने का यह रह गया—ऐसा कहकर तुमने

किसे बचा लिया ? कब तुम्हारा हुकुम तामील हुआ है ? भाई मेरे, यह खाचतान नहीं चलेगी, सिर्फ वही बचेगा जिसमें बचने की योग्यता है। जैसे जी खुशी करो, जबर्दस्ती करके रखते रहो और मारते रहो—परन्तु इतना स्मरण रखो कि जिनके शरीर में मारी व्यथाएं लगा करती हैं उनसे जितना मरा जायगा उतना ही रह जायगा उतना ही चल सकेगा। तुम्हारे पास बहुत रुपय-पैसे हैं अनेक टीम टाम हैं बहुत हाथी घोड़े हैं—बहुत सम्पत्ति है। तुम सोचते हो कि तुम जो चाहोगे वही होगा। तुम सोचते हो दुनिया को तुम्हीं नचा रहे हो। लेकिन भाई मेरे! एक दिन आँख खोल कर देखोगे कि तुम्हारे मत में जो भी नहीं होता, वह भी हो गया।'

यह अत्यन्त सहज-सी बात है परन्तु नाना प्रकार के शक्तिमदमत्त लोग इस अत्यन्त सरल बात को नहीं समझ पाते। महाकाल का रथ किसी की परवा नहीं करता, सब कुछ को कुचल कर वह आगे बढ़ जाता है। लेकिन जो लोग शक्ति से मत्त हैं वे ही नहीं जो लोग इस रहस्य को समझते हैं वे भी दुविधा में पड़े रहते हैं। सहजभाव इतना कठिन हो गया है कि मनुष्यों के इस विशाल समुदाय में उस भाव का मानव दुर्लभ हो गया है। इस सहज भाव के कारण रवीन्द्रनाथ ने अत्यन्त स्पष्ट रूप में जगत् की समस्याओं को देखा था और उनका मूल कारण खोज लिया था। एक बार उन्होंने कोरिया के एक युवक के एक प्रश्न का उत्तर देते हुए कहा था— हमारा कष्ट और हमारी दीनता ही हमारी शक्ति है। उसी ने ससार भर में हमारा महासम्मिलन कराया है और उसी के बल पर भविष्य पर हमारा अधिकार होगा। जो लोग धनी हैं वे स्वार्थ की प्राचीर से अलग-अलग घिरे हुए हैं। हमारे लिए बड़े आश्वासन की बात यह है कि जो लोग सत्यरूप में मिल सकते हैं उन्हीं की जय होनी है। यूरोप में जो महायुद्ध हुआ था वह धनिकों का युद्ध था। उस युद्ध का बीज आज असंख्य होकर ससार भर में फल गया है। वह बीज मानव प्रकृति के अन्दर ही है—स्वार्थ ही विद्वेष बुद्धि की जन्म-

का बंधन आसानी से नहीं सरकता। पाश्चात्य समाज में ज्ञान का आलोक परिव्याप्त हुआ है। जहां शूद्र अकेले हारकर एकाकार बन हुए थे वहां इस आलोक ने चेतनता फैला दी है और इसके साथ ही साथ उनमें स्वतन्त्रता की उपलब्धि हुई है और आत्मसम्मान का बोध जाग पड़ा है। आज अवस्था यह है कि प्रभु और दास का सम्बन्ध सहज नहीं रह गया है। देश के सनातन अज्ञान का जुआ ज्यों ही जनसाधारण के गले से उतर जायगा त्यों ही अपने आप उसका सिर ऊंचा हो जायगा।

—(एक पत्र से)

जो दूसरे को बंधन में रखता है वह स्वयं बंधन में पड़ जाता है। बंधन जब तक अज्ञानमूलक कारण होता है तब तक उससे कोई विकार नहीं पैदा होता। परन्तु ज्यों ही उसमें ज्ञान का आलोक पहुंच जाता है वह कष्ट देने लगता है। केवल बंधनप्राप्त व्यक्ति को ही कष्ट नहीं होता उसे भी होता है जो बंधनकारक है। हमारे देश में स्त्रियाँ कृत्रिम बंधन से बद्ध हैं। उनके इस बंधन ने उन्हें तो बाँध ही रखा है पुरुषों को भी कम बंधन में नहीं डाल दिया है। सब समय पुरुष बाधामुक्त होकर आगे नहीं बढ़ सकता। कवि ने एक बार इस बात को इस प्रकार स्पष्ट किया था—

समाज के संकीर्ण प्रयोजनों के निकट हमारी स्त्रियाँ कल दबाकर चलाई जानेवाली पुतलियों की तरह विधिविहित नियमों के अनुसार आवाज करती रही हैं हिलती-डुलती रही हैं। वे केवल यही बात जानती हैं कि अनुता और अशक्ति ही उनका भूषण है। माता और गृहिणी के विशेष विशेष ढांचे में ही उनका परिचय रहा है। यह बात कभी तो अस्वीकृत हुई और कभी निन्दित हुई है कि उसके मनुष्यत्व का स्वातन्त्र्य-सांचों का अतिक्रम करके भी प्रकाशित होता है। इसी प्रकार स्त्रियाँ मनुष्य जाति की एक बड़ी भारी क्षति करती आई हैं। आज ऐसा युग आया है जब स्त्रियों ने मानवत्व के पूर्ण मूल्य का दावा उपस्थित किया है। जननीय महाभागाः कह कर अब उनकी गणना नहीं होगी। सम्पूर्ण

रहे थे ठीक उसी समय सारे संसार में मानव मनुष्य का पता लगाए बद्ध पड़े रहे हैं। यहाँ आज से इस प्रान्त-प्रान्त का आदेश आया लिखा रहा है—किस प्रकार ग्रन्थ का विभाजित था। यहीं इसी ग्रन्थ को विभाजित कर रहा है। यह स्वार्थ अपने मातृभूमि का प्रचार कर रहे हैं। यहीं इतिहास की पुकार अभी है उस पुकार को सुन कर सब लोग निकल पड़े हैं। किसने सच्ची बात है किसने नहीं कौन किस बात के लिए कितना जवाबदेह है कौन नहीं—दूर रहने दो इस विचार को। किन्तु इतिहास ने पुकारा है यह सही है उस पुकार को जर्मनी ने सुना है अंग्रेजों ने सुना है फ्रांसीसियों ने सुना है बेल्जियनों ने सुना है रूसियों ने सुना है। इतिहास के भीतर से इतिहास के देवता अपनी पूजा ग्रहण करेंगे इस युद्ध में उसी महादेवता का वह उत्सव चल रहा है। यह नहीं होने का कि कोई जाति अपने राष्ट्रीय स्वार्थ को पर्जित कर के अपनी राष्ट्रीयता को सकरी कर दे—इतिहास विधाता का यही आदेश है। मनुष्य राष्ट्रीय-दानव के पदतल में इतने दिनों से नरबलि का उद्योग कर रहा है इसीलिए आज उस अपदेवता का मन्दिर तोड़ देने का हुक्म हुआ है। इतिहास विधाता कहते हैं—तुम सब को इस स्वार्थ-दानव के मन्दिर की दीवालें तोड़ देनी होंगी यह नरबलि अब नहीं चलेगी। हुक्म मिलते ही तोप के गोले आकर उस मन्दिर की दीवालों को तहस-नहस चूर्ण करने में जुट गये हैं। वीरों का दल अपने रक्त पद्य का अर्घ्य लेकर इस इतिहास विधाता की पूजा के लिए निकल पड़ा है। जो लोग आराम में थे वे आराम को धिक्कार देकर कहने लगे हैं—प्राणों से चिपके नहीं रहेंगे मनुष्य के पास प्राणों से भी बढ़कर कोई चीज है। आज तोपों के गर्जन में मानव का जय-संगीत बज उठा है माताएं रो उठी हैं स्त्री पुत्र अनाथ हो कर छाती कूट रहे हैं और इसी क्रन्दन के रूह पर उत्सव चल रहा है। जिस समय वाणिज्य-व्यवसाय चल रहा था घर में पैसा भर रहा था राज्यों और साम्राज्यों को छापकर प्रताप व्याप्त हो रहा था ठीक उसी समय पुकार आया—निकल आना होगा

न जाने कब इस प्राणधारा को उसने पाया है—साहित्य में कला में वाणिज्य में राजनीति में विचारों में आचारों में सर्वत्र—वहाँ मन की धारा छाया रूप आ जाता है। प्राणधारा टूट रही है तो सारा गड़बड़ ठप्प हो जाता है—असहयोग। प्राणधारा टूट गई तो सब विघटन हो जाता है हमारे प्रयत्न वे बाज़ू। साम्राज्य बनते हैं और बिगड़ते हैं जय डंका बजता है और रुकता है विजय पताका फहराती है और झुकती है परन्तु ज्ञान है वही जो मिट्टी से सम्बद्ध है जो प्राणशक्ति से समन्वित है। अपनी एक कविता में उन्होंने इस ज्ञान को इस प्रकार कहा है—

अलस समय की धारा मे बहता हुआ मन
शून्य की ओर ताकता हुआ चला जा रहा है।
उस महाशून्य के माग मे छाया के अंकित चित्र दिखाई दे रहे है।
जमाने से दल के दल जन-समूह
सदीर्घ अतीत काल मे
जयोद्धत प्रबल गति से आये है और चले गये है।
आये हैं साम्राज्यलोभी पठान
आये हैं मुगल
उनके विजय रथ का पहिया धूल उड़ाता रहा
उनकी विजय-पताकाएं फहराती रही हैं।
सून माग की ओर देख रहा हूं
आज उनका कोई चिह्न नहीं।
युग-युग मे प्रभात और सध्या-कालीन
सर्योदय और सूर्यास्त के रंगीन प्रकाश
उस निर्मल-नीलिमा में चमकते रहते है।
दूसरी बार उसी शून्य के नीचे आये है झण्ड के झण्ड
लौहबद्ध माग से अनल निश्वासी रथ पर
प्रबल अंग्रेज

विकीर्ण कर दिया है अपना तेज
जानता हूं काल उनके रास्ते से भी निकल जायगा,
बहा देगा साम्राज्य का विजयग्रासी जाल
न जाने किस ओर।
जानता हूं ज्योतिष्क लोक के मार्ग में
उनकी पण्यवाही सेना का लेश मात्र
मिट्टी की पृथ्वी की ओर जब दृष्टि करता हूं
तो देखता हूं वहां कल-कल रव करती हुई विपुल जनता
चली जा रही है नाना पथों से नाना दलों में
युग युगान्तर से मनुष्य के नित्य प्रयोजन के कार्यों में
जीवन में, मरण में।
वे चिरकाल रस्सी खींचते हैं पतवार थामे रहते हैं
वे मैदानों में बीज बोते हैं, पका धान काटते हैं,
वे काम करते हैं
नगर में और प्रांतर में।
राज छत्र टूट पड़ता है
रण निनाद बन्द हो जाता है
विजय स्तम्भ मूढ़ की भांति अपना अर्थ भूल जाता है।
लहूलुहान हथियारों के साथ सभी लहूलुहान आंखें
शिशु-पाठ्य कहानियों में मुंह ढांप रहती हैं।
वे काम करते हैं
देश में और देशांतर में
अंग-बंग कलिंग में
समुद्र और नदियों के घाट घाट में,
पंजाब में बम्बई में गुजरात में।
उनके गुरु गर्जन और उनके गुन-गुन स्वर
दिन रात में गुंथ रहकर दिन यात्रा को मुखरित किए रहते हैं

म ागा का आगम और स्वाथ साधन करना रह तब मर पृथ्वी रसातल पा धन जायगी। चान का यह स्ना यन्त्र शक्ति (यम करन का शक्ति) जिम न्नि स्मारे इस यग के मन नष्ट ग्रान्त का पा गाएगा अज्ञात जिस न्नि विनाश का नाच कर ागा उस न्नि मगार का कौन-सा शक्ति है जो उम बाधा म मर स्वीन्द्रनाथ का यह भविष्यवाणा सत्य सिद्ध हइ । चीन का बाधा न की ममस्त चष्टाए न्यथ र्ह है। चान की न्म वम तत्परता का म कर उन अपना न्न याग आ गया था। उन्हान नाम निवाम त्याग करत न्ना न्या था— कर मिन्या यह तस्वार भारतवष म नमन का। यहाँ ना मनष्य अपना बार जाना आ अपन आप का ही बाधा दकर बार रना है। नियमा का ऐसा जाल फला है जिमम केवल बाधा ही बाधा पाकर केवल उन्थ उलझ कर हा अपना शक्ति का अधिकांश फिजूल खच कर दना है बाका अन का काम काज म जग भी नहा पाना। विपुल जटिलता और जन्ता का ऐसा समावश पृथ्वी म और कहा नहा मिल सकता। चारा और केवल जाति के साथ जाति का विरुद्ध नियम क माथ काम का विरोध और आचार धम क साथ यार धम का द्वन्द्व फला हुआ ह। इस प्रकार उन्हान भारतीय धम की नर विधिया का तिरस्कार किया था परन्तु सत्या का मत्य यह है कि उपनिषदा क अपूर्व रस का मथन करन क बाद ही उन्हान सिद्धात सिद्ध किया था। रवीन्द्रनाथ मनष्य की जीवन धारा म पूर्ण आस्था रखत थ। व जानत थ कि ऊपर का हा हल्ला क्षणिक है। समस्त अशान्ति और आन्दोलन के नीचे मनुष्य जाति की वह सहज कमनाय धारा ही एकमात्र जावित रहती है जो मनाना म परिश्रम करती है जो जल सचय के बल पर नहा बल्कि जावित प्राणमय कम शक्ति पर भरोसा रखना है। इसीलिए व प्रबल उत्तजना क समय भी शान्त निस्तब्ध रह सक थ। उनका उस परमात्मा म विश्वास था जो विश्वास और शक्तिमद म नहीं रहता बल्कि कममय मानव जीवन के साथ नित्य चला करता है। एक कविता म उन्होंने इस भाव का बड़ सुन्दर ढग स व्यक्त किया है।

वे चिरकाल रस्सा खींचते हैं, पतवार थामे रहते हैं।

वे मैदानों में बीज बोते हैं, पका धान काटते हैं—वे काम करते हैं नगर और प्रान्तर में।

राजछत्र टूट जाता है, रणडंका बंद हो जाता है।

विजयस्तम्भ मूढ़ की भाँति अपना अर्थ भूल जाता है।

लहूलुहान हथियार और हथियारों के साथ सभी लहूलुहान आँखें शिशुपाठ्य कहानियों में मुँह ढाँपे पड़ी रहती हैं।

वे काम करते हैं—देशदेशान्तर में।
अंग बंग कलिंग में
समुद्र और नदियों के घाट घाट में
पंजाब में बंबई में गुजरात में।
उनके गुरु गर्जन और गुन गुन स्वर
दिन रात में गुँथ रह कर दिन यात्रा को मुखरित किए रहते हैं।
मन्द्रित कर डालते हैं जीवन के महामंत्र की ध्वनि को
सौ-सौ साम्राज्यों के भग्नावशेष पर
वे काम किए जा रहे हैं!

रवीन्द्रनाथ ने बहुत से ग्रन्थ लिखे हैं, इनमें कविता है, उपन्यास है, कहानियाँ हैं, नाटक हैं, निबन्ध हैं, आलोचना है—साहित्य अपने व्यापक अर्थ में जो कुछ भी सूचित करता है उन सब पर इनका अबाध अधिकार था। इस ओर दुनिया की सभी समस्याओं पर उन्होंने विचार किया है। सर्वत्र उन्होंने सत्य का पक्ष लिया है। सम्राटों की विकट भृकुटियों की उन्होंने परवा नहीं की, धनकुबेरों की भरी थैलियों की ओर उन्होंने आँख उठाकर नहीं ताका। वे विशुद्ध मनुष्यता के गान गाते रहे। उन्होंने समय रहते ही संसार को विनाश की आँधी से बचने की सतर्क वाणी उच्चारित की थी पर ऊँचे सिंहासनों तक वह वाणी पहुँच नहीं सकी। मृत्यु के कुछ दिन पूर्व उनके चित्त में यह आशंका प्रबल रूप धारण करती जा रही थी कि संसार फिर एक बार विनाशकारी प्रचंड वासनाओं का

निवार हाल जा रहा है। उन्होंने व्याकुल भाव से अपने इतिहास विधाता से इसका प्रतिरोध करने लायक शक्ति मांगी थी—

इधर दानव पक्षियों के झड उडते आ रहे हैं समय अंबर में
विकट वैतरणिका के अपर तट से यन्त्रपक्षों के विकट हुंकार से करते अपावन
गगनतल को मनुज शोणित मांस के य क्षुधित श्रुदम गिद्ध !
—कि महाकाल के सिंहासनस्थित हे विचारक शक्ति दो महाको-
निरन्तर शक्ति दो दो कंठ में मेरे विकट वह वज्रवाणी कह कठिन प्रहार
इस वीभत्सता पर बाल्यघाती नारीघाती इस परम कुत्सित अनय को
कर सकूं धिक्कार जर्जर ! शक्ति दो ऐसी कि यह वाणी सदा स्पंदित
रहे लज्जातुरित इतिहास के हृदय में उस समय भी जब रुद्धकंठ
भयात्त यह शृंखलित युग चुपचाप हो प्रच्छन्न अपने चिता भस्मस्तूप में ।

निस्सन्देह रवीन्द्रनाथ का यह वज्रवाणी इतिहास के लज्जातुर स्पन्दन में सदा अंकित रहेगी और जब यह शृंखलित युग चुपचाप चिता भस्म के नीचे दब जायगा तो वह विशुद्ध मानवता अंकुरित होगा जिसके लिये उन्होंने इतना कष्ट कर गाए हैं। तथास्तु ।

## १८

# रवीन्द्रनाथ की विचारधारा

जब सोचकर देखता हूँ कि इस जीवन में कितने वसन्त बीत गये हैं, शरत्काल आये और गये हैं तो बड़ा आश्चर्य मालूम होता है। फिर भी जान पड़ता है कि मेरा स्मृति-पथ क्रमशः अस्पष्टतर होकर अनादि काल की ओर चला गया है और जब इस बड़े मानव राज्य के ऊपर मेघ मुक्त सुन्दर प्रभात की कड़ी धूप आकर पड़ती है उस समय मैं मानो अपनी एक माया अट्टालिका की खिड़की पर बैठ बैठ एक सुदूर विस्तृत भाव राज्य को आँख गड़ाकर देखा करता हूँ और मेरे माथे पर जो हवा आकर लगा करती है वह मानो अतीत का मार्ग अस्पष्ट मर्मर प्रवाह होकर ले आया करती है। मैं प्रकाश और हवा से इतना प्रेम करता हूँ! गेटे ने मरते समय कहा था—More light—मुझे यदि उस समय कोई इच्छा प्रकट करनी हो तो मैं कहूँगा—More light and more space!

आज चालीस वर्ष से भी अधिक व्यतीत हुए कविवर रवीन्द्रनाथ ने ऊपर की पंक्तियाँ एक पत्र में लिखी थीं। More light and more space—और भी प्रकाश और भी स्थान!—कवि की अन्तरात्मा बार-बार व्याकुल भाव से इस मंत्र को जपती रही है। सौन्दर्य का अनन्य पुजारी कवि आनन्द के अतिरेक में सदैव एक उल्लास भावना का वहन करता आया है। कवि ने बार बार लिखा है कि उनका इस पृथ्वी के साथ नया सम्बन्ध नहीं है। अनादि काल से वे पृथ्वी के साथ युक्त हैं और बराबर युक्त रहेंगे। यही कारण है कि प्रकृति की प्रत्येक सुन्दरता उन्हें उस पुरातन युग के क्रीड़ा-कौतुक का स्मरण दिलाकर उदास कर देती है। एक दूसरे पत्र में जो लगभग उसी समय लिखा गया था वे लिखते हैं—

नदी और तट दोनों के आकार प्रकार का भेद क्रमशः घटना

करि नृत्य सारा बेला करिया चुम्बन
प्रत्येक कुसुम कलि करि आलिंगन
सघन कोमल श्याम तृणक्षेत्र गुलि
प्रत्येक तरंग परे सारा दिन दुलि
आनन्द दोलाय । रजनी ते चुपे चुपे
निःशब्द चरणे विश्वव्यापी निद्रा रूपे
तोमार समस्त पशु पक्षीर नयने
अंगुलि बुलाये दिइ शयने शयने
नीडे-नीड़ गहे गहे गुहाय गुहाय
करिया प्रवेश वृहत अञ्चल प्राय
आपनारे विस्तारिया ढाकि विश्व भूमि
सुस्निग्ध आँधारे

यह है कवि की विराट इच्छा जो पृथ्वी को देख कर उठा करती है। कविवर रवीन्द्रनाथ की इस इच्छा का कारण है। वे अपनी वसुंधरा शीर्षक कविता में एक जगह कहते हैं—

तुम हमारी बहुत वर्षों की पृथ्वी हो, अपनी मत्तिका में मुझे मिलाकर अनन्त आकाश में अविश्रान्त चरणों से तुमने कितने ही युग युगान्तर तक असंख्य रात और दिन सूर्य मण्डल की प्रदक्षिणा की है मुझमें तुम्हारा तृण उगा है पुष्प खिला है वृक्षराजि ने पत्र-फूल फल और गंध रेणु की वर्षा की है इसीलिए आज जब कभी अनमना होकर अकेले पद्मा के तार पर बैठता हूँ मुग्ध आँखें बंद करके तुम्हारे सामने समस्त अंगों और मन में अनुभव करता हूं कि किस प्रकार तुम्हारी मिट्टी में तृणांकुर सिहर उठता है। तुम्हारे अंतर में कैसी जीवन रस धारा दिवारात्रि संचरण कर रही है कुसुम मुकुल (पुष्प-मञ्जरी) किस अंध आनन्द से पूर्ण हो फूट कर सुन्दर बंध की ओर आकुल हो उठी है। नवीन आतप के आलोक में तरु लता तृण और गुल्म मातृ स्तन पान करके थके हुए तृप्त-हृदय सुख-स्वप्न के कारण हास्य मुख शिशु

की तरह विरा गूढ़ प्रमा रग ग हर्षित हो उन्त हैं।

मैयत्र इतना ही नही जब किसी दिन परलाल की किरण पके हुए सुनहरे खतों पर पड़ता है प्रकाश में चमक कर नारियल के पत्त वायु के द्वारा काँप उठने हैं (उस समय) महा व्याकलता जग पन्ती है। जान पडता है उस दिन की यात याद आ जाती है जब मरा मन सव यापी होकर जल में स्थल म अरण्य के पल्लवा में और आकाश की नीलिमा में याप्त था। मानो सारा भुवन सकडा वार अव्यक्त आह्वान की पुकार से मुझ वला रहा ह —उस वृहत रास घर स ममर का भाँति चिरकाल के सगियो की लाख-लाख भाँति की आनद क्रीडा का परिचित स्वर मन पाता हू।

कवि का विश्वास है कि मानव आत्मा बराबर पूण से पूणतर होती जा रही है। किसी दिन वह धरित्री की मृत्तिका मे मिली हुई थी धीर धीर तण-गल्म क रूप म विकसित होकर उसन नाना जम धारण किय हैं—परन्तु यह पनजम उसे सदव पूणता की ओर अग्रसर कराता रहा है। ससार का कोई भी पदाथ उसका अपरिचित नही है इसीलिए य सभी उसकी अस्पष्ट स्मृति जगा दत हैं। आकाश मे उडते हुए पक्षी को देख कर मानव मन उसा पुरान सस्कार के कारण उडन के लिए याकल हो उठता है नदी की तरग को दखकर मनुष्य के रक्त-कण झनझना उठते हैं वह और किसी कारण से नही केवल इसलिए कि एक दिन उसन भी प्रवाह क इस आनद का अनभव किया था। चचला कविता म कवि न अपन को सबोधित करक कहा है—

अर कवि आज यह झकार मखरा भवन मखला (नदी) के अलक्षित चरणो का अवारण-सचार तुझ उतावला किये है। तेरी नाडियो में चचल की पद ध्वनि सुन रहा हू तेरा वक्ष स्थल झकृत हो उठा है। कोई नही जानता कि तर रक्त म आज समद्र की तरग नाच रही हैं और अरण्य की याकुलता काँप रही है। आज वही बात याद आ रही है—युग युगातर से स्खलित हो हो कर चुप चाप रूप से रूप म प्राण से प्राण

म मत्रमित होता हुआ चला आ रहा हूँ । आधी रात हो या प्रात काल जब जो हाथ म आया सब कुछ लुटाता आया हूँ—दान से दान को गान स गान को ।

परन्तु मनुष्य की आत्मा का यह अनवरत विराम उसकी यह अबाघ सत्ता और उसका यह अनन्त आनन्द ही एक विशाल विरह-वन्ना का कारण ह । कितन साथिया को उसने छोड दिया ह कितन प्रमाश्रु-कातर नयना ने उसक लिए क्रन्दन किया ह, कितनी ही वार यते नाहि दिव — नहा जान दूगा (या दूगा) के प्रिय विघ्न स उम मर्माहत होना पडा है इसका कुछ हिसाव नही ।

हाय र मनुष्य का हृदय किसी की ओर वार-वार लौटकर दखन का समय कहाँ है ? ना ना नहा है । तुम ता ससार के इस घाट से उस घाट तक जीवन क तीव्र स्रात म वहते जा रह हो, एक वाजार म वाझा लेन हो और दूसरे म खाली कर जाते हो—

हाय ओरे मानव हृदय बार-बार
कारो पाने फिरे चाहि वार
नाइ य समय नाइ-नाइ !!
जीवनर खरस्रोते भासिछ सवाइ
भुवनर घाटे घाट
एक हाट लओ बोझा शून्य कर दाओ अन्य हाटे !"
(शाहजहाँ)

हाय किस गभीर दुख म सारा आकाश और सारी पृथ्वी मग्न है । जितनी ही दूर चलता हू यही ममातक स्वर सुन रहा हू—नहा जान दूगी तुम्ह ।

की गम्भीर दुख मगन समस्त आकाश,
समस्त पथिवी । चलिते छि यत दूर
शुनिते छि एक मात्र मर्मान्तिक सुर
'यते आमि दिब ना तोमाय' "

पृथ्वी के एक प्रान्त से दूसर नाम गगन क दूसर प्रान्त तक नहा जाने दूगी ! की एक मात्र व्याकुल ध्वनि सुनायी दे रही है। अत्यन्त क्षुद्र तृण को भी वक्ष स्थल में लिपटा कर माता धरणी कह रही है— नहीं जान दूगी तुम्हे ! माता क मख म यही बात प्रिया क मख म वही बात और तुतलाती हुई बालिका क मुख में भी वही बात है। अर्थात इस अनन्त चराचर में स्वर्ग स लेकर मर्त्य तक वही सब से पुराना बात सब स गभीर क्रन्दन— नहा जान दूगी।

ए अनन्त चराचर स्वर्ग मर्त्य छय
सब चये पुरातन कथा सब चय
गम्भीर क्रन्दन यतें नाहि दिब

परन्तु यह सब व्यर्थ है। कबीर कहते हैं —

प्राण कहे सन काया मेरी तुम हम मिलन न होय।
तुम सम मीत बहुत हम कीना सग न लीना कोय।

इन समस्त क्रन्दनो को भुलाकर चल पडना होता है। प्रलय समुद्र की भाँति वहन वाले सृष्टि-स्रोत म फैलाय हुए व्यग्र बाहुओ और ज्वलन्त आँखो से नहीं जान दूगा (गा) की आवाज देते-देते सभी हू हू कर तीव्र वेग से विश्व-तट को आतक-रव से पूर्ण करके चले जाते हैं। सामने की तरग को पीछ की लहर बुला कर कहती है— नहीं जान दूगी-नही जान दूगी —कोई नहा सनता कोई नहा नाद करता ।

'प्रलय समुद्र वाहो सृजनर स्रोते
प्रसारित व्यग्र बाहु ज्वलन्त आखिते
दिब ना दिब ना यत डाकित
हू हू करे तीव्र वेग चले याय सब
पूर्ण करि विश्व तट अति कलरव
सम्मुख ऊर्म्मिरे डाके पश्चातर ढउ
दिब ना दिब ना येत —नाहि शुन कउ
नाहि कोनो साडा।

दुख की सीमा यही तक नही है। अखड कालस्रोत मनुष्य की पुजीकृत सञ्चय राशि को चुप चाप लेकर चल देता है पर उसे ढो ले जाने की सामर्थ्य उसमें नहा है। जिस मनुष्य ने पहली बार चावल को उबाल कर भात बनाने की विधि का आविष्कार किया था वह कहा है? उसकी सारी कृति आज भी कालस्रोत में बहती आ रही है परन्तु वह ? कसा ममन्तुद ह यह दृश्य पर कमा सुदर !

आकाश म मेघ गरज रहे हैं वर्षा घनी हो रही है। मैं अकेले किनार पर बठा हू—भरोसा नही है। राशि राशि—धान कट चुक हैं। भरी नदी तीक्ष्ण धारा और स्वरस्पर्शा हो गयी है। धान काटते-काटते वर्षा आ गयी।

एक छोटा सा खत है मैं अकेला हू। धारा ओर टटा-मटा जल खिलवाड कर रहा ह। उस पार मसी मसृण (स्याही-पुता) वृक्ष की छाया देख रहा हू। वह गाँव मघ से ढक गया है सवेरे का समय है। इस पार यह छोटा सा खेत ह और मैं अकला हूँ।

वह कौन है जो गान गाता हुआ नौका खता हुआ इस पार आ रहा ह। देखकर जान पडता है जसे उसे पहचानता हू। वह पाल ताने चला आ रहा ह। किसी तरफ नही दखता निरुपाय लहरें दोना ओर टूट जाती हैं, देख कर जान पडता ह जसे उसे पहचानता हूँ।

अजी तुम कहाँ जा रहे हो। किस विदेश म ? किनार आकर एक बार नाव लगाओ तो। जहाँ जाना चाहते हो जाना जिसे खुशी हो दे देना केवल जरा सा हँस कर किनारे आकर मेरा सोने का धान लेते जाओ।

जितना चाहो उतना नौका पर ले जाओ। और है ? और नही है (जो कुछ था) भर दिया। इतनी देर तक नदी के किनारे भूल करके जो किया था सब एक एक करके (नाव म) उठा दिया इस समय कृपा करके मुझ चढा लो।

जगह नही है जगह नही है। यह नाव छोटी है मेरे ही सोने के

